वाहोः केलिभिरद्वितीयकनकच्छत्रं धरित्रीतल—
कुर्वाणेन न पर्य्यशेषि किमपि स्वेनैव तेनेहितम्।
किं तस्मै दिशतु प्रसन्नवरदोऽप्यर्द्धेन्दुमौलि पर—
स्व सायुज्यमसावपश्चिमदशायां पुनर्दास्यति ॥३२॥

वाहोरिति ॥ तेन स्वेनात्मनैव वाहोः केलिभिः क्रीडाभिर्धरित्रीतलं न द्वितीयमेकं कनकस्यच्छत्रं यस्य तन्नास्ति एकराज्यं कुर्वाणेन किमपीहितमिष्टं न पर्य्यशेषि, प्रत्युत सर्वमेवाप्नोत पूर्णम्। इदानीं तस्मै प्रसन्नस्वान्तो वरदः अर्द्धेन्दुमौलिरपरं परमधिकं किं दिशतु ददातु? पुनरसौ, न पश्चिमस्या दशायामपि तस्मिन्नन्तकाले प्राणेनेति भाव। स्वं सायुज्यमात्मन्येकीभावमेव केवलं दास्यति। सर्वसाधनसम्पन्नस्य शिवस्यापि तस्य वरदानेऽसमर्थत्वम् ॥३२॥

कविः स्वाभिमानं परिहरति—

प्रस्तोतुमस्य परितश्चरितं क्षमः स्या—
त्प्राचेतसो यदि पराशरनन्दनो वा।
तत्कीर्तिपूरसुरसिन्धुविगाहनेन
वाचः पवित्रयितुमत्र तु नः प्रयत्नः ॥३३॥

प्रस्तोतुमिति ॥ अस्य चरितं परितः सर्वतः प्रस्तोतुं प्राचेतसो वाल्मीकिर्यदि वा पराशरनन्दनो व्यासः क्षमः स्यात्। अत्र नोऽस्माकं प्रयत्नस्तु तस्य कीर्तेर्यः पूरः पूर्तिः स एव सुरसिन्धुर्गङ्गा तस्मिन्विगाहनेन स्नानेन वाचः पवित्रयितुमेवैतत्कीर्तिगानेन वाचो मे पूयन्ताम्। तथा च नैषधे—'पवित्रमत्रातनुते जगद्युगे (१।३). इति ॥३३॥

यावद्वास्तोस्पतिपुरधुनी भूर्भुवःस्वः पुनीते
यावच्चान्द्री कलयति कलोत्तंसतां भूतभर्तुः।
यावच्चेतो गमयति सतां श्वेतिमानं त्रिवेदी
तावत्तासां रचयतु सखी तत्तदेवास्य कीर्तिः ॥३४॥

यावदिति ॥ यावद्वास्तोस्पतेरिन्द्रस्य पुरस्य धुनी नदी गङ्गा भूर्भुवःस्वः पृथिव्यन्तरिक्षस्वर्गाणि पुनीते पवित्रयति, यावच्चन्द्रस्येयं चान्द्री कला भूतभर्तुः शिव-

स्योम सदा शिरोभूषण कलयति रचयति यावन्नयणा वेदाना समाहारस्त्रिवेदी सर्वा चेतो नभः श्वेतिमान धवनव गमयति धवलयतीत्यर्थ । तावत्तासा तयोह्रयना मणी मित्रमस्य कीर्तिरपि तत्रैव वस्तु रचयतु । पावयतु शोभा वर्द्धयतु, प्रकाश यत्विति भाव ॥३४॥

निर्णिक्तसनकुलभूपतिमौक्तिकाना—
माग्रन्थिलग्रथनपद्मलसूत्रवल्लि ।
एषा कवे पदपदार्थविचारशुद्ध—
शुद्धे रमापतिधरस्य कृति प्रशस्ति ॥३५॥

निर्णिक्तेति ॥ निर्णिक्ता स्वच्छाश्च ते सेनकुलस्य भूपस्य एव मौक्तिकानि तेषाम् । अग्रन्थिल निर्ग्रन्थ सरल च तद्ग्रथन काव्यरचना तदेव पद्मल, नमनयो पद्मैव सुन्दर सूत्र तस्य वल्लिलता तद्रूपा प्रशस्ति पदस्य पदार्थस्य च विचा-रेण शुद्धा बुद्धियस्य तस्य कवे रमापतिधरस्य कृति ॥३५॥

धर्मप्रणप्ता मनदासनप्ता बृहस्पते सूनुरिमा प्रशस्तिम् ।
चखान वारेन्द्रकशिल्पिगोष्ठीचूडामणी राणकशूलपाणि ॥३६॥

धर्मेति ॥ धर्मस्य प्रणप्ता प्रपौत्रो मनदासस्य पौत्र बृहस्पते सूनु पुत्रो वारेन्द्र कस्योत्तरवङ्गस्य शिल्पिना गोष्ठीना सभाना चूडामणि रव राणकशूलपाणिर्नाम खनक इमा प्रशस्ति चखान ॥३६॥

॥ इति श्रीमतामिभाजनमहेश्वप्रसादस्यैककर्मकाण्डप्रस्तावित पौत्रेण षष्ठी प्रसादस्यानुजमवरुद्ध नशहिरलिन पुत्रेणार्पीते थ्यातेन बालकविनोभाश्वरेण रचिते [illegible] विजयसेनप्रशस्तिव्याख्या प्रभावत्या समाप्तिमगात् ॥

— —

# हिन्दी-अनुवाद

ॐ ॐ शिव को नमस्कार। [अपनी] छाती पर के वस्त्र हटाने पर, डर के कारण मींची गई [illegible] की छाती में, रतिगृह के दीपक की ज्योति को मन्द करनेवाली देवी के मुँह को देखकर, जो (मुख) चन्द्रमा के प्रकाश के कारण लज्जा से मुरझा गया था, शिव के हँसते हुए (पाँचों) मुखों की जय हो ॥१॥ जो लक्ष्मीपति (विष्णु) और उमापति (शिव) के एक होने का लीलागृह है, उस 'प्रद्युम्नेश्वर' शब्द से अभिहित भवन को [हम] प्रणाम करते हैं। जहाँ आलिंगन छूट जाने के भय से दोनों प्रियतमों के बीच बैठकर, दोनों देवियों ने [क्रम-से-क्रम] उन (हरि-हर) का अभिन्न शरीर छिपानेवाली लीला में तो [उनके एकत्व में] रुकावट डाल दी ॥२॥

अमृत की किरणोंवाले (चन्द्र) प्रथमराजा की जय हो, शिव का [illegible] जटासमूह ही जिसका सिंहासन है, गंगा के जलकण रूपी मंजरी के समूह से जिसे चँवर डुलाते हैं तथा उजले और फैले हुए फण के आवर्त से युक्त, शिव के सिर पर [illegible] करनेवाला, ज्योत्स्ना-सा साँप ही जिसका छत्र है ॥३॥ देवांगनाओं की लगातार रतिक्रीड़ा की साक्षी देनेवाले (स्वर्गीय) उस [राजा] के वंश में, दाक्षिणात्य के नरेश तथा चारों तरफ कीर्तिवाले वीरसेनादि हुए, जिनके चरित्र के स्मरण से परिचित होने के कारण पवित्र, सूक्ति-रूपी मधु की धारायें, व्यास ने, संसार के कानों में देकर प्रसन्न करने के लिए बहाईं ॥४॥

उस सेनवंश में, सैकड़ों विरोधी वीरों के नाश-रूपी कीर्ति का प्रकाशक (या नाशक और ब्रह्मविचारक), ब्रह्मक्षत्रिय कुल का शिरोमणि सामन्तसेन हुआ जिसके युद्ध की कथायें, उछलते हुए समुद्र-जल की चंचलता से शीतल, सेतुबन्ध

( रामेश्वर ) के किनारों पर, अप्सरायें श्रीरामचन्द्र की स्पर्धा से गाती हैं ॥५॥ जिस रणांगन में जोर शोर से आवाज करनेवाले डंके से बुलाये गये शत्रु वर्ग पर, उसने [ अपने ] हाथों से तलवार-रूपी सुन्दर साँप को खेलाया वह ( आँगन ) आज भी शत्रुओं के विच्छिन्न ( तितर-बितर ) हुए हाथियों के झुंड के चीरे हुए कपोलों से निकले मोती रूपी बड़ी-बड़ी कौड़ियों के समूह से भरा हुआ है ॥६॥ शत्रुओं की सुन्दरियों के प्रयाण के पीछे लगा हुआ उसका यश एक घर से दूसरे घर में पहुँचा नगर नगर में चलने लगा, वन-वन में दौड़ने लगा, वृक्ष वृक्ष तक घूम गया पहाड़-पहाड़ पर ठहरा तथा एक समुद्र से दूसरे में तैरने लगा ॥७॥ विष्णु के समान वीर उस ( सामन्तसेन ) ने शत्रुकुल से ढँकी कर्णाट देश की लक्ष्मी के दुराचारी लुटेरों का ऐसा विनाश किया कि प्रेतों के स्वामी ( यम ) प्रजा को प्रसन्न करके, आज भी, अक्षय मद्य मांस और चर्बी की सुविधावाली दक्षिण दिशा को नहीं छोड़ते ॥८॥ जिसने अपनी अन्तिम अवस्था में गंगा के किनारे पर के वनों में स्थित उन पुण्यप्रद आश्रमों में निवास किया था जो घी के धुएँ से सुगन्धित थे, जहाँ हरिणों के बच्चों के द्वारा अपने स्तन का दूध पिये जाने पर भी तपस्वियों की स्त्रियाँ प्रसन्न रहती थीं, जहाँ सुग्गे वेदपाठ से परिचित थे और पुनर्जन्म के भय से खिन्न परिव्राजक जिनके बीच में भरे रहते थे ॥९॥

अद्वितीय परमात्मा के ज्ञान में भीष्मतुल्य उस ( सामन्तसेन ) से हेमन्तसेन हुआ जो अपने भुजबल से मतवाले बने हुए शत्रुओं को मारनेवाला वीर था तथा अनन्त स्पष्ट और निर्मल प्रत्येक गुण-समूह की महिमा का घर था ॥१० ॥ सिर पर अर्धेन्दु को चूड़ामणि बनानेवाले ( शिव ) की चरण धूलि कंठ रूपी दीवाल में सत्यवाणी, कान में शास्त्रवाक्य, चरणभूमि में शत्रुओं के केश, भुजाओं में कठोर धनुष की रस्सी का व्रणचिह्न—सदैव इस प्रकार के ही जिसके आभूषण हुए, रत्नपुष्प हार कर्णफूल नूपुर, सोने का कंगन—ये तो उसकी रानियाँ पहनती थीं ॥११॥ जिसकी भुजारूपी लताओं के विलास से चलनेवाले शस्त्रों से छाती फाड़े जानेपर रणरूपी तीर्थ के वैभव से दिव्य शरीर धारण करनेवाले वीरों की छाती को, लिपटी हुई देवांगनाओं के स्तन पर की कुंकुम-रेखा से युक्त होने पर भी, भीरु स्त्रियों के झोंक, उसे पहले के समान ही भयभीत होकर देखते थे ॥१२॥

रविकीर्तिकृत

# ऐहोलशिलालेख

( Aihole Inscription of Pulikesin II

( सानुवाद )

प्रो० उमाशङ्करशर्मा 'ऋषि'
संस्कृत-विभाग
पटना कॉलेज, पटना

प्रथम संस्करण १९६०

# भूमिका

आज पाठकों के समक्ष शिलालेखमाला के तृतीय-पुष्परूप मे ऐहोलशिलालेख को रखते हुए मुझे अपार हर्ष का अनुभव हो रहा है। न केवल एम० ए० (संस्कृत तथा प्रत्न भारतीय इतिहास) के छात्रों के लिए, अपितु साहित्य और इतिहास के सामान्य पाठकों के लिए भी यह लेख बड़ा महत्वपूर्ण है। एक तो शिलालेखो की पुस्तकें सम्प्रति दुर्लभ हो ही गई हैं, दूसरे, हिन्दी के राष्ट्र-भाषा हो जाने पर भी अभीतक विद्वानों का ध्यान शिलालेखों को हिन्दी में लाने की ओर नहीं गया है। हर्ष का विषय है कि श्रीजयचन्द्रविद्यालंकार-जैसे इतिहास के अधिकारी-विद्वान् ने 'उत्कीर्णलेखाञ्जलि' मे पॉच संस्कृत-प्रशस्तियों को हिन्दी मे लाने का स्तुत्य-प्रयास किया है। हिन्दी की सर्वाङ्गीण उन्नति के लिए हमे इस ओर जोर-शोर से लग जाना होगा।

प्रस्तुत-शिलालेख सप्तम-शती के दक्षिण-भारत के राजनैतिक इतिहास पर बहुत अधिक प्रकाश डालता है। इस दृष्टि से इसका वही महत्त्व है जो उत्तर-भारत के लिए समुद्रगुप्त के प्रयाग स्तम्भलेख का। यह लेख बम्बई राज्य के बीजापुर-जिले मे ऐहोल नामक स्थान में मेगुती नाम के एक जैन मन्दिर मे मिला है। पाषाण के फलक पर इसमें १६ पंक्तियॉ खुदी हुई हैं। डाक्टर फ्लीट ने इंडियन एंटिक्वेरी के ५।६७ तथा ८।२३७ मे इसे दो बार सम्पादित किया था। पुन कीलहार्न ने एपिग्राफिया इंडिका के षष्ठ भाग के आरम्भ में इसे प्रकाशित कराया।

यद्यपि इस लेख मे जैनमन्दिर के निर्माण का ही उल्लेख प्रधान है किन्तु अपने राजा सत्याश्रय तथा उसके वंश का भी सुन्दर वर्णन इसमे किया गया है। सुविधा के लिए इसकी विषय-वस्तु को हम विभक्त कर सकते हैं—
(१) जिनेन्द्र को नमस्कार, (२) चालुक्य-वंश (३) सत्याश्रय (पुलिकेशी

द्वितीय) मन्दिरकार का संरक्षक (४) जयसिंह वल्लभ (५) उसका पुत्र रणराग ( ) उसका पुत्र पुलकेशी (प्रथम) जिसने वातापि (आधुनिक बादामि) मे राजधानी बनाई, (७) उसका पुत्र कीर्तिवर्मा नल-मौर्य-कदम्ब का विजेता (८) उसका अनुज मंगलेश कट्चुरि और रेवती द्वीप का विजेता (९) पुलकेशी (द्वितीय) —राज्य को चाचा से छीनना आप्पायिक और गोविन्द पर विजय वनवासी पर घेरा गंग अलुप मौर्य विजय पश्चिम समुद्र की पुरी पर घेरा लाट मालव, गुर्जर को अधीन करना हर्षवर्धन को रोकना नर्मदा के किनारे सैनिक केन्द्र ९९ हजार गाँवों वाले महाराष्ट्रों की विजय, कलिंग कोसल विजय पिष्टपुर का किला और कुणाल द्वीप को लेना काँची के पल्लवों को हराना चोल विजय (१०) सत्याश्रय के शासन-काल में ५५६ शक-संवत् (६३४ ई०) में जिन-मन्दिर का रविकीर्ति के द्वारा निर्माण (११) रविकीर्ति की बनाई हुई प्रशस्ति कविता में कालिदास और भारवि के समान।

इतिहास—प्रस्तुत शिलालेख चालुक्य-वंश के प्रधान राजा पुलकेशी द्वितीय के वीर कार्यों का वर्णन करता है। उसका दूसरा नाम सत्याश्रय भी था। सत्याश्रय प्राय समस्त दक्षिण भारत का राजा था। ठीक इसी समय हर्षवर्धन भी समस्त उत्तर भारत का राजा था। उसका भी उल्लेख इस लेख मे है। इस लेख का समय ५५६ शक-संवत् अर्थात् ६३४ ई है। हर्ष ने ६ ६ से ६४७ ई तक राज्य किया। चीनी यात्री हुनत्सांग ने इसी के राज्यकाल मे समस्त भारत का परिभ्रमण किया था। वह ४१ ई० मे बादामी (वातापी चालुक्यो की राजधानी) भी गया था। अतएव इस लेख की घटनाओं की तुलना उस चीनी यात्री के वर्णन से भी की जाती है।

चालुक्यवंश मे उत्पन्न प्रथम दो राजाओं—जयसिंह और रणराग की कोई निश्चित सूचना नहीं मिलती। रणराग के पुत्र पुलकेशी (प्रथम) ने इन्दुकान्ति पुरी से आकर वातापि मे अपनी राजधानी किसी कदम्ब राजा (सम्भवत हरिवर्मा) को हराकर प्राय ५५ ई मे बनाई। इसने अश्वमेध

यज्ञ किया था, दूसरे शिलालेखों में इसके द्वारा कई यज्ञ किये जाने का वर्णन है जैसे—अग्निष्टोम, अग्निचय, वाजपेय, बहुसुवर्ण तथा पौराडरीक।

उसके पुत्र कीर्तिवर्मा ने प्राय ५६७ ई० में राजा होकर नल, मौर्य और कदम्ब-राजाओं को हराया। नल राजाओं के दो लेख मिले हैं—एक तो जयपुर के पास पोदागढ पहाडी में जिसमें नलों को कलिग का राजा कहा है। सभव है कि चालुक्यों के राज्य-विस्तार से ये भाग गये हों। दूसरे रीठपुर के ताम्र लेख (मध्यप्रदेश) से मालूम होता है कि वहाँ भी इनका राज्य था। मौर्य लोग उत्तरी कोंकण के राजा थे। कदम्ब लोग बेलगाव तथा धरवार जिले में पश्चिमी भाग के और कनारा के राजा थे। कीर्तिवर्मा ने कृष्णवर्मा (द्वितीय) को हराया होगा। अपने अनुज मंगलेश की प्रेरणा से इसने कई मन्दिर भी बनवाये थे।

मंगलेश प्राय ५९७ ई० में राजा हुआ। रेवती द्वीप (आधुनिक रेदि) को इसने जीता तथा कलचुरी-राजा (बुद्धराज) को परास्त किया। बुद्धराज चूंकि गुर्जर और मालवा का राजा था अत मंगलेश ने उन देशों पर भी आक्रमण किया था। इसने अपने पुत्र को राज्य देने का प्रयास किया था। किन्तु पुलकेशी के सामने सफल न हो सका (श्लोक १४-१५)। पुलकेशी इस वश का सबसे बडा राजा हुआ किन्तु मंगलेश की मृत्यु के बाद राज्य की स्थिति को डगमग देखकर गोविन्द और आप्पायिक ने भीमा नदी के उत्तरवर्ती क्षेत्र पर आक्रमण किया। पुलकेशी ने ऐसा प्रत्याक्रमण किया कि गोविन्द ने तो सन्धि कर ली और आप्पायिक हार गया। इसके बाद पुलकेशी ने वरदा नदी के किनारे के वनवासी किले को ले लिया। यह उत्तर कनारा मे है तथा कदम्बों की राजधानी यही थी। यहो उसने भोगिवर्मा के पुत्र विष्णुवर्मा को हराया होगा। पुन उसने गग और अलुप को हराया था। गग-जाति मैसूर के गगवाडी में राज्य करती थी। पुलकेशी ने शायद गगराजा दुर्विनीत को हराया था। वह विद्वान् भी था और उसने ६०५ से ६५०ई० तक राज्य किया था। अलुप जाति मालवार की नाग जाति की एक शाखा थी। उत्तरी कोंकण के मौर्य लोग सम्भवत

मंगलेश की मृत्यु के बाद स्वतंत्र हो गये थे उन्हें पुलकेशी ने फिर हराया। मौर्यों की राजधानी पुरी ही होगी। लाट मालव और गुजरात पर भी उसने चढ़ाई की थी।

पुलकेशी का सबसे बड़ा काम था हर्षवर्धन को नर्मदा किनारे रोकना। इस घटना का वर्णन ह्वेनत्सांग ने भी किया है। पुलकेशी के उत्तराधिकारियों ने अपने शिलालेखों में इसका अतिरंजन कर दिया है तथा कहा है कि उस घटना के बाद पुलकेशी ने परमेश्वर की उपाधि ली थी। उसने नर्मदा के किनारे एक बड़ी सेना रख छोड़ी थी जो विदेशियों को रोक सके। महाराष्ट्र के तीन देशों को भी उसने जीता। उसके बाद कोसल तथा कलिंग देशों की भी विजय पाई। कोसल तो महानदी और गोदावरी के बीच का मध्यप्रदेश था तथा कलिंग उत्कल का दक्षिणी भाग था जिसकी कलिंगम् राजधानी थी। कुणाल द्वीप को लेकर उसने काँची के पल्लव—महेन्द्रवर्मा— को हराया था। अंत में कावेरी पार करके वह चोल केरल और पाण्ड्यों से मिला। इस प्रकार यह शिलालेख इतिहास के एक गूढ़ पृष्ठ का अनावरण करता है।

**साहित्यिक महत्त्व**—न केवल ऐतिहासिक दृष्टि से प्रत्युत साहित्यिक-दृष्टि से भी यह शिलालेख समुद्रगुप्त के प्रयाग-स्तम्भलेख के समान ही महत्त्वपूर्ण है। संस्कृत के दो महाकवियों—कालिदास और भारवि—के नामोल्लेख से इसका महत्त्व और भी बढ़ गया है। इन दोनों के काल की अन्तिम-सीमा इसी शिलालेख से मालूम पड़ती है। सन् ६३४ ई० तक ये बहुत प्रसिद्ध हो गये थे। रविकीर्ति का यह कथन कि उसने कालिदास और भारवि की कीर्ति पा ली है, बिलकुल अतिशयोक्ति है। वस्तुतः वह संस्कृत के कवियों की पंक्ति में रखने योग्य है।

हर्ष-चरित में कहे गये 'उत्प्रेक्षा दाक्षिणात्येषु' के अनुसार यह वास्तविक दाक्षिणात्य है। उसकी उत्प्रेक्षायें बहुत चमत्कारक हैं यद्यपि प्रायः सभी दूसरे कवियों से ली हुई हैं। मालिन्य का अभाव रवि-

कीर्त्ति में खटकता है। किन्तु इसमें उसके अगाध अध्ययन का भली-भाँति परिचय मिलता है। अलंकारशास्त्र के सभी नियमों को वह अच्छी तरह जानता है। कुल ३७ पद्यों में ही उसने १७ छन्दों का प्रयोग किया है जो छोटे-बड़े कई प्रकार के हैं। देवपाड़ा शिलालेख में भी ऐसा ही वर्णन है किन्तु उसके छन्द बड़े-बड़े हैं तथा सभी पठनीय, जबकि प्रस्तुत लेख में आर्या (१, २, ३, ४, ७) और आर्यागीति (३७) जैसे विचित्र छन्द भी हैं। छन्दों की विभिन्नता से राजाओं के परिवर्तन तथा उनकी विभिन्न कृतियों की सूचना स्पष्ट होती है।

भौगोलिक और ऐतिहासिक नामों से यह शिलालेख भरा पड़ा है जिससे काव्य-प्रवाह रुक जाता है और हमें वैज्ञानिक अनुसंधान करना पड़ता है। इस विचार से देवपाड़ा शिलालेख कहीं अच्छा है जिसके प्रत्येक श्लोक में उक्ति-वैचित्र्य भरा पड़ा है। इस लेख में भी चमत्कार है किन्तु दबा दिया गया है। सौन्दर्य की दृष्टि से श्लोक-संख्या १०, १२, १६, १७, १८, २१ तथा २८ का विशेष मनन करें। इनमें अन्तिम वाला देखें—कुनाल झील के पास हाथियों का समूह खड़ा है, घायल मनुष्यों के रक्त से जल लाल हो रहा है, मालूम होता है कि बादलों से भरा हुआ आकाश हो और उसमें संध्या की लाली छिटकी हुई है। कितनी सुन्दर उत्प्रेक्षा है! रघुवंश में भी कुश किराती से ऐसा ही कहते हैं—

पश्यावरोधैं शतशो मदीयैर्विगाह्यमानो गलितांगरागैः।
सन्ध्योदयः साभ्र इवैष वर्णं पुष्यत्यनेकं सरयूप्रवाहः ॥(१६।५८)

इसी प्रकार अपनी उत्प्रेक्षाओं में वह पूर्वकवियों का, विशेषतया कालिदास और भारवि का ऋणी है। डा० कीलहॉर्न ने ऐसे स्थलों की पूर्ण सूची दी है। हम इनमें मुख्य स्थानों को देखें—श्लोक १—कि० ५।२२ वीतजन्मजरसं, ५ नृत्यद्भीमकबन्ध – र० ७।४८ नृत्यत्कबन्धं समरे ददर्श, १० पृथुकदम्बकदम्ब—कि० ५।९ पृथुकदम्बकदम्ब, १८ हंसावली-मेखला—कि० ४।७ तत स कूजत्कलहंसमेखला, २१ जलनिधिरिव व्योम—

२ ४।२६ भुवस्तलमिव व्योम कुर्वन् व्योमेव भूतलम् । इस प्रकार शब्दापहरण और अर्थापहरण के कई स्थल हैं।

शब्दालङ्कारों का प्रेम रविकीर्ति में बहुत है। यमक अनुप्रासादि का प्रचुर प्रयोग हुआ है। ये प्रायः प्रत्येक पद्य में हैं। माधुर्यगुण में १८वें श्लोक का अपना ही स्थान है। अर्थालङ्कारों में प्रधानतया रूपक, उपमा और उत्प्रेक्षा हैं जिन्हें अनुवाद के साथ लगा दिया है। रविकीर्ति अपने को भारवि और कालिदास कहते हैं किन्तु न तो उनमें भारवि का अलौकिक अर्थ-गाम्भीर्य है और न कालिदास की अनुपम उपमायें।

इस पुस्तक की रचना में मैंने डिसकलकर की पुस्तक (Selections from Sanskrit Inscriptions) से सर्वाधिक सहायता ली है। डुब्रील (Dubreuil History of Deccan) तथा आर. डी. बनर्जी की कृतियों का उपयोग भी यथास्थान किया गया है। इनका मैं पूर्ण कृतज्ञ हूँ। पटना कालेज के अपने सहयोगियों तथा स्नातकोत्तर विभाग के अपने छात्रों का भी मैं आभारी रहूँगा जिनकी प्रेरणा से निरन्तर बढ़ रहा हूँ। शिलालेखों के साहित्यिक अध्ययन के लिए मैं अपनी अगली कृति (A Literary Study of Sanskrit Inscriptions) शीघ्र ही आपके समक्ष रखूँगा।

तुलसी जयन्ती २०१७

निवेदक—
उमाशङ्करशर्मा 'ऋषि'

# ऐहोलशिलालेखः

जयति भगवाञ्जिनेन्द्रो वीतजरामरणजन्मनो यस्य ।
ज्ञानसमुद्रान्तर्गतमखिलं जगदन्तरीपमिव ॥ १ ॥

भगवान जिनेन्द्र की जय हो, जो बुढापा, मृत्यु और जन्म से रहित हैं तथा जिनके ज्ञानरूपी समुद्र के भीतर सारा ससार द्वीप के समान है। (रूपक, उपमा) ॥१॥

तदनु चिरमपरिमेयश्चलुक्यकुलविपुलजलनिधिर्जयति ।
पृथिवीमौलिललाम्नां य प्रभव पुरुषरत्नानाम् ॥ २ ॥
शूरे विदुषि च विभजन्दानं मानं च युगपदेकत्र ।
अविहितयाथासंख्यो जयति च सत्याश्रय सुचिरम ॥ ३ ॥

उसके बाद चलुक्य-वंश-रूपी विशाल और अपरिमित समुद्र की सदा जय हो, जो पृथ्वी के सिर पर अलंकार के रूप मे सुशोभित पुरुषरूपी रत्नों का उत्पत्ति-स्थान है। (रूपक) ॥२॥ वीर और विद्वान् किसी एक पर, एक साथ ही, दान और सम्मान प्रदान करनेवाले सत्याश्रय (पुलिकेशी द्वितीय) की भी सदा जय हो, जो संख्या के क्रम (यथासख्य) को नहीं मानता। [ 'यथासंख्यमनुदेश समानाम्' (पा० सू० १।३।१०) के अनुसार वीर और विद्वान् को क्रमश दान और सम्मान करना चाहिये किन्तु सत्याश्रय दोनों मे किसी एक को भी दोनों चीजें दे देता था। यथासंख्य एक अलंकार भी है जिसमें भी यही बात रहती है। अत दोनों प्रकार के यथासंख्यों का उल्लंघन नहं करता था ] ॥३॥

पृ-थीवल्लभश-ो येषाम यथता नि र नात ।
तद्व शपु जिगीषुपु तपु वहु-ग-नतातपु ॥ ४ ॥
नानाहेतिशताभिघातपतितश्रा-ता-वपत्तिद्विपे
नृत्यद्भीमकबन्धखड्गकिरण-वालासहस्रे रणे ।
लक्ष्मीभावितचापलाऽपि च कृता शौर्येण येनात्मसात्
राजासीज्जयसिंहवल्लभ इति ख्यातश्चलुक्या वय ॥५॥

जिनके लिए पृथ्वीपति शब्द (उपाधि) सदा सार्थक होता रहा उसके वश में उत्पन्न ऐसे बहुत-से विजयेच्छु राजाओं के समाप्त हो जाने पर—॥४॥ विख्यात चलुक्य-वंशी राजा जयसिंहवल्लभ हुआ जिसने चंचलता दिखानवाली लक्ष्मी को भी अपनी वीरता से रण म अपने अधीन कर लिया; उस रण म नाना प्रकार के सैकड़ो शस्त्रों (हेति) के प्रहार से गिरकर घोड़े पदल और हाथी काँप रहे थे तथा जिसम हजारों भयकर धड़ (कबन्ध) और तलवार की किरणों की ज्वालाय नाच रही थीं ॥५॥

तदात्मजोऽभूद्रणरागनामा दिव्यानुभावो जगदेकनाथ ।
अमानुषत्व किल यस्य लोक सुप्तस्य जानाति वपु प्रकर्षात् ॥६॥

उसका पुत्र रणराग नाम का था जो दिव्य महिमायुक्त तथा ससार का एकमात्र स्वामी था सो जाने पर जिसके अलौकिक व्यक्तित्व को ससार उसके शरीर के उत्कर्ष से ही समझता था [यदि रणराग देवता है तो उसे देवताओं के समान ही आँखे बन्द नहीं करनी चाहिये किन्तु निद्रावस्था मे तो वह आँख बन्द करता ही था ऐसी दशा में उसका देवत्व शरीर के उत्कर्ष से समझते थे] ॥६॥

तस्याभवत्तनूज पोलेकेशी य श्रिते-दुकान्तिरपि ।
श्रीवल्लभोऽप्ययासीद् वातापिपुरीवधूवरताम् ॥ ७ ॥
यस्त्रिवर्गपदवीमल क्षितौ नानुग-तुमधुनाऽपि राजकम् ।
भूश्च येन हयमेधयाजिना प्रापितावभृथमज्जना बभौ ॥८॥

उसका पुत्र पोलेकेशी हुआ जो चन्द्रमा की शोभा ( या इन्दुकान्ति नाम की नगरी ) को धारण करने पर भी तथा श्रीवल्लभ [ नामकी उपाधि लेने ] पर भी ( अर्थात् दो पत्नियों को होने पर भी ) वातापिपुरी (आधुनिक वदामी) रूपी वधू का वर हो गया। ( विरोधाभास ) ॥७॥ जिसके त्रिवर्ग ( धर्म, अर्थ, काम ) के मार्ग का अनुकरण करने में आज भी पृथ्वी में कोई राजा समर्थ नही। अश्वमेध-यज्ञ करनेवाले उस राजा ने जब पृथ्वी को अवभृथ ( यज्ञसमाप्ति का ) स्नान कराया तो वह चमकने लगी ॥८॥

नलमौर्यकदम्बकालरात्रिस्तनयस्तस्य बभूव कीर्तिवर्मा।
परदारनिवृत्तचित्तवृत्तेरपि धीर्यस्य रिपुश्रियाऽनुकृष्टा ॥९॥
रणपराक्रमलब्धजयश्रिया सपदि येन विरुग्णमशेषतः।
नृपतिगन्धगजेन महौजसा पृथुकदम्बकदम्बकदम्बकम् ॥१०॥

उसका पुत्र कीर्तिवर्मा हुआ जो नल, मौर्य और कदम्ब जातियों के लिए प्रलय की रात्रि ही था, परस्त्रियों से अपनी मनोवृत्ति को अलग रखने पर भी उसकी बुद्धि शत्रुओं की लक्ष्मी ( धन ) मे अनुरक्त थी ( रूपक, विरोधाभास ) ॥९॥ युद्ध में पराक्रम दिखाकर जिसने विजयश्री पाई थी, उस गन्ध-गज ( जिस हाथी का मद सुगन्धित होता है ) रूपी राजा ने शीघ्र अपनी बड़ी शक्ति से कदम्बजाति-रूपी विशाल कदम्बवृक्षों के समूह (कदम्ब) का समूल उच्छेद कर दिया ( रूपक ) ॥१०॥

तस्मिन्सुरेश्वरविभूतिगताभिलाषे
राजाऽभवत्तदनुजः किल मङ्गलेशः।
यः पूर्वपश्चिमसमुद्रतटोषिताश्व—
सेनारजःपटविनिर्मितदिग्वितानः ॥११॥

उस राजा ने जब देवराज इन्द्र की विभूति पाने की इच्छा की (मर गया) तब उसका छोटा भाई मंगलेश राजा हुआ जिसने पूर्व और पश्चिम समुद्र के किनारे ठहरे हुए घुड़सवारो की सेना की धूल-रूपी वस्त्र से ही दिशाओं

का वितान ( tent ) तान कर लिया था ( उसके राज्य की सीमा पूर्व और पश्चिम सागर तक थी ) ॥११॥

स्फुरन्मयूखैरसिदीपिकाशतैः व्युदस्य मातङ्गतमिस्रसञ्चयम् ।
अवाप्तवान् यो रणरङ्गमन्दिरे कटच्छुरिश्रीललनापरिग्रहम् ॥१२॥

जिस राजा ने चमकनी हुई किरणोंवाले खड्गरूपी सैकड़ों दीपकों के सहारे, हाथी रूपी अंधकार-समूह को हटाकर रणक्षेत्र-रूपी घर में कटच्छुरि-राज्य की लक्ष्मी रूपी कन्या का (पाणि) ग्रहण किया था (रूपक)॥१२॥

पुनरपि च जिघृक्षोस्सैन्यमाक्रान्तसालं
रुचिरबहुपताकं रेवतीद्वीपमाशु ।
सपदि महदुदन्वत्तोयसङ्क्रान्तबिम्बं
वरुणबलमिवाभूदागतं यस्य वाचा ॥ १३॥

और उसके बाद जब उसने रेवती-द्वीप को शीघ्र लेने की इच्छा की तब उसकी वह विशाल सेना जिसने [ द्वीप के ] प्राचीरों ( दीवालों ) पर चढ़ाई कर दी थी तथा बहुत सी अच्छी अच्छी पताकाओं से युक्त थी समुद्र के जल में दिखलाई पड़नेवाली छवि से युक्त वरुण की सेना के समान उसकी आज्ञा से शीघ्र ही चली आई ॥१३॥

तस्याग्रजस्य तनये नहुषानुभावे
लक्ष्म्या किलाभिलषिते पुलिकेशिनाम्नि ।
सासूयमात्मनि भवन्तमतः पितृव्यं
ज्ञात्वापरुद्धचरितव्यवसायबुद्धौ ॥ १४ ॥

स यदुपचितमन्त्रोत्साहशक्तिप्रयोग—
क्षपितबलविशेषो मङ्गलेशः समन्तात् ।
स्वतनयगतराज्यारम्भयत्नेन सार्द्धं
निजमतनु च राज्यं जीवितं चोज्झति स्म ॥ १५ ॥

उसके बड़े भाई के पुलिकेशी नामक पुत्र ने, जो राजा नहुष के समान प्रतापी था तथा लक्ष्मी जिसे [ राजा बनाना ] चाहती थी, अपने चाचा ( मंगलेश ) को अपने ऊपर ईर्ष्या करते हुए तथा उसे हटाने के कार्य में ( अपरुद्ध-चरिते ) स्थिर संकल्प किये हुए जाना और— ॥ १८ ॥ उस मंगलेश ने ही, जिसका बड़ा बल उस ( पुलिकेशी ) के द्वारा संगृहीत मंत्रशक्ति और उत्साहशक्ति के प्रयोग से क्षीण कर दिया गया, अपने पुत्र के राज्याभिषेक करने के प्रयास के साथ-साथ ही, अपने विशाल राज्य और जीवन को भी त्याग दिया। ( राजा की तीन शक्तियाँ हैं—प्रभु, मन्त्र और उत्साह) राजा न होने से पुलिकेशी को प्रभुशक्ति नहीं थी मन्त्र ( Counsel ) और उत्साह ( energy ) से ही उसने मंगलेश का बल क्षीण कर दिया था ॥ १५ ॥

तावत्तच्छत्रभङ्गे जगदखिलमरात्यन्धकारोपरुद्धं
यस्यासह्यप्रतापद्युतिततिभिरिवाक्रान्तमासीत्प्रभातम् !
नृत्यद्विद्युत्पताकैः प्रजविनि मरुति क्षुण्णपर्यन्तभागै—
र्गर्जद्भिर्वारिवाहैरलिकुलमलिनं व्योम यातं कदा वा ? ॥१६॥

जैसे ही उस ( मंगलेश ) का प्रभुत्व नष्ट हुआ कि अन्धकार से ढँके हुए समूचे संसार मे प्रभात हो गया मानों उस ( पुलिकेशी ) के असह्य बल के ज्योति पुंज से आक्रान्त हो गया हो। वेगवान् वायु के [ बहने पर ], नाचती हुई बिजली-रूपी पताकाओं से युक्त तथा जिनके किनारे के भाग नष्ट हो गये हैं, ऐसे गरजनेवाले मेघों से, आकाश कबतक भ्रमर-समूह के समान मलिन रह सकता है ? ॥ १६ ॥

लब्ध्वा कालं भुवमुपगते जेतुमाप्पायिकाख्ये
गोविन्दे च द्विरदनिकरैरुत्तरां भैमरथ्याः ।
यस्यानीकैर्युधि भयरसज्ञत्वमेकः प्रयात—
स्तत्रावाप्तं फलमुपकृतस्यापरेणापि सद्यः ॥१७॥

अवसर पाकर भमरथी ( आधुनिक भीमा-नदी ) के उत्तर की भूमि को जीतने के लिए हाथियों के साथ आये हुए आप्पायक और गोविन्द में एक ने तो उनकी सेना के द्वारा युद्ध में भय का रस चान लिया ( = भाग गया ) और दूसरे ने भी शीघ्र ही वहां उपकार ( पुलिकेशी की दया या गोविन्द द्वारा की गई सेवा ) का फल पा लिया अर्थात् सन्धि कर ली ( पर्यायोक्ति ) ॥ १७ ॥

वरदातुङ्गतरङ्गरङ्गविलसद्धंसावलीमेखलां
वनवासीमवमृद्नतः सुरपुरप्रस्पर्धिनीं सम्पदा ।
महता यस्य बलार्णवेन परितः सञ्छादितोर्वीतलं
स्थलदुर्गं जलदुर्गतामिव गतं तत्तत्क्षणे पश्यताम् ॥१८॥

अपनी सम्पत्ति से इन्द्रपुरी की स्पर्धा करनेवाली वनवासी-पुरी का मर्दन जब वह कर रहा था जो ( पुरी ) मेखला के रूप में वरदा नदी की ऊँची तरंग रूपी रंगमंच पर विलास करनेवाले हंसों की पंक्ति धारण किये हुए थी तब वहां का स्थलदुर्ग जिसका धरातल उस ( राजा ) के विशाल सैन्य-समुद्र से चारों ओर घिरा हुआ था देखनेवालों के लिए शीघ्र ही जलदुर्ग के रूप में परिणत हो गया ( उत्प्रेक्षा ) ॥१८ ॥

गङ्गालुपेन्द्रा व्यसनानि सप्त हित्वा पुरोपार्जितसम्पदोऽपि ।
यस्यानुभावोपनताः सदासन्नासन्नसेवामृतपानशौण्डाः ॥१९॥
कोङ्कणेषु यदादिष्टचण्डदण्डाम्बुवीचिभिः ।
उदस्तास्तरसा मौर्यपल्वलाम्बुसमृद्धयः ॥२०॥

गंग और अलुप के राजाओं ने सात व्यसनों को छोड़कर पहले सम्पत्ति अर्जित की थी फिर भी उसकी महिमा से अवनत होकर उसके समीप रहकर सेवा-रूपी अमृत का पान करके मतवाले हो गये थे ( सात व्यसन—द्यूतं मांसं सुरावेश्याखेटचौर्यपराङ्गना । महापापानि सप्तैव व्यसनानि त्यजेद् बुधः ॥ ) सुरा छोड़ने के बाद पुनः सुरा-सेवक हो गये ( विरोधाभास ) ॥ १९ ॥

कोंकण-देश में, जिसके द्वारा भेजी गयी सेना रूपी प्रचण्ड तरंग के द्वारा, मौर्य-रूपी तालाब की बाढ़ ( जलवृद्धि ) वेग में समाप्त हो गई ( रूपक ) ॥ २० ॥

अपरजलधेर्लक्ष्मीं यस्मिन्पुरीं पुरभित्प्रभे
मदगजघटाकारैर्नावां शतैरवमृद्नति ।
जलदपटलानीकाकीर्णं नवोत्पलमेचकं
जलनिधिरिव व्योम व्योम्नः समोऽभवदम्बुधि ॥२१॥
प्रतापोपनता यस्य लाटमालवगुर्जराः ।
दण्डोपनतसामन्तचर्याचार्या इवाभवन् ॥२२॥

जब त्रिपुर-नाशक ( शिव ) के समान कान्ति वाला वह [ पुलिकेशी ], मतवाले हाथियों के समूह के आकार की अपनी सैकड़ों नावों के सहारे, पश्चिम-सागर की लक्ष्मीस्वरूपा पुरी का मर्दन कर रहा था तो मेघ-समूह रूपी सेना से घिर कर और नये कमल के समान काला बना हुआ आकाश समुद्र के समान हो गया और समुद्र भी आकाश के समान हो गया ( उपमेयोपमा ) ॥२१॥

जिसके प्रताप से पराभूत होकर लाट, मालव और गुर्जर मानों उसके बल से दबे हुए सामन्तों के व्यवहार [ रूपी पाठ ] को पढ़ानेवाले बन गये ॥२२॥

अपरिमितविभूतिस्फीतसामन्तसेना— २५६
मुकुटमणिमयूखाक्रान्तपादारविन्दः ।
युधि पतितगजेन्द्रानीकबीभत्सभूतो
भयविगलितहर्षो येन चाकारि हर्षः ॥२३॥

अमित-धन से समृद्ध सामन्तो के समूह के मुकुट की मणियों की किरणों से जिस (हर्ष) के चरणारविन्द ढँके थे युद्ध में गिरे हुए बड़े-बड़े हाथियों के समूह से जो घृणित हो गया था ऐसे हर्षवर्धन ने उसके चलते भय से अपना आनन्द छोड़ दिया था ॥२३॥

भुवमुरुभिरनीकैः शासतो यस्य रेवा—
विविधपुलिनशोभावन्ध्यविन्ध्योपकण्ठ ।
अधिकतरमराजत्स्वेन तेजोमहिम्ना
शिखरिभिरिभवर्गो वर्ष्मणा स्पर्द्धयेव ॥२४॥
विधिवदुपचिताभिः शक्तिभिः शक्रकल्प
स्त्रिसृभिरपि गुणौघैः स्वैश्च माहाकुलाद्यैः ।
अगमदधिपतित्वं यो महाराष्ट्रकाणां
नवनवतिसहस्रग्रामभाजां त्रयाणाम् ॥२५॥

जब वह अपनी विशाल सेना के सहारे पृथ्वी पर शासन कर रहा था, तब रेवा (नर्मदा) नदी के विविध बालुकामय तटों (पुलिन) की शोभा से समृद्ध बना हुआ विन्ध्याचल का समीपवर्ती प्रदेश उसके प्रताप की महिमा से और अधिक शोभने लगा [ किन्तु यह शोभा उसके ] हाथियों के द्वारा त्याज्य [ समझी गई ] क्योंकि वे मानों अपनी विशालता के कारण पर्वतों से ईर्ष्या कर रहे थे ( उत्प्रेक्षा ) ॥२४॥ उस इन्द्रोपम राजा ने विधि से संगृहीत तीनों शक्तियों ( प्रभु मन्त्र उत्साह ) के द्वारा और अपने उच्चकुल आदि अनेक गुणों के द्वारा, नौ और नब्बे (=९९) हजार गांवों वाले तीनों महाराष्ट्रकों का आधिपत्य पाया था ॥२५॥

गृहिणां स्वगुणैस्त्रिवर्गतुङ्गा विहितान्यक्षितिपालमानभङ्गा ।
अभवन्नुपजातभीतिलिङ्गा यदनीकेन सकोसलाः कलिङ्गाः ॥२६॥
पिष्टं पिष्टपुरं येन जातं दुर्गमदुर्गमम् ।
चित्रं यस्य कलेर्वृत्तं जातं दुर्गमदुर्गमम् ॥२७॥

[ अपने यहां रहनेवाले ] गृहस्थों के अपने गुणों के कारण जो त्रिवर्ग ( धर्म अर्थ काम ) में ऊँचा था दूसरे राजाओं के सम्मान नष्ट करने में प्रसिद्ध था—वह कलिंग-देश कोसल के साथ-साथ उसकी सेना के द्वारा

कावेरी द्रुतशफरीविलोलनेत्रा चोलाना सपदि जयोद्यतस्य यस्य ।
प्रश्च्योत मदगजसेतुरुद्धनीरा संस्पर्श परिहरति स्म रत्नराशे ॥२०।
चोलकेरलपाण्ड्यानां योऽभूत्तत्र महर्द्धये ।
पल्लवानीकनीहारतुहिनेतरदीधिति ॥२१॥

जब वह चोल-देश पर विजय पाने को शीघ्र तयार हुआ तब छोटी मछली के समान चपल आँखोंवाली कावेरी समुद्र के स्पर्श का परिहार कर रही थी क्योंकि उसका जल मद चुलाने वाले हाथियों के पुल से रुक गया था [ पुलिकेशी ने कावेरी के दक्षिण प्रदेश को जीतने के लिए नदी पार की थी पानी रुक जाने से समुद्र म नहीं पहुँच रहा था । कावेरी नायिका समुद्र रूपी पति के पास भय से नहीं जाती थी कि वह नायिका में गर्भ देखकर उपपति रमण की शंका कर लेगा । तुल रघु ४।४५—स सैन्यपरिभोगेन गज-दानसुगन्धिना । कावेरीं सरितां पत्युः शङ्कनीयामिवाकरोत् ॥ ] ॥२०॥ पल्लवों की सेना रूपी कुहासे के लिए सूर्यस्वरूप [ वह राजा ] वहाँ चोल केरल और पाण्ड्य देशों को समृद्ध करने लगा ॥२१॥

उत्साहप्रभुमन्त्रशक्तिसहिते यस्मिन्समस्ता दिशो
जित्वा भूमिपतीन्विसृज्य महितानाराध्य देवद्विजान् ।
वातापीं नगरीं प्रविश्य नगरीमेकामिवोर्वीमिमां
चञ्चन्नीरधिनीलनीरपरिखां सत्याश्रये शासति ॥३२॥

सभी दिशाओं को जीतकर प्रतिष्ठित राजाओं को हटाकर देवता-ब्राह्मण का सत्कार कर और वातापी पुरी म प्रवेश करके, उत्साह, प्रभु और मन्त्र की शक्तियों के साथ वह सत्याश्रय ( पुलिकेशी द्वितीय ) जब अकेली नगरी-सी पृथ्वी पर शासन कर रहा था जिसकी परिखा ( चहारदीवारी की खाई ) के रूप में चंचल समुद्र का नीला जल था—॥३२॥

त्रिंशत्सु त्रिसहस्रेषु भारतादाहवादितः ।
सप्ताब्दशतयुक्तेषु गतेष्वब्देषु पञ्चसु ॥३३॥

पञ्चाशत्सु कलौ काले पट्सु पञ्चशतासु च ।
समासु समतीतासु शकानामपि भूभुजाम् ॥३४॥

भारत-युद्ध से आज तक जब तीस, तीन हजार, सात सौ और पाच (३०+२०००+७००+५=३७३५) वर्ष बीत गये ॥३३॥ तथा कलियुग में शक राजाओं के सो पचास, छह तथा पांच सौ (५५६) वर्षों के बीत जाने पर ॥३४॥

तस्याम्बुधित्रयनिवारितशासनस्य
सत्याश्रयस्य परमाप्तवता प्रसादम् ।
शैलं जिनेन्द्रभवनं भवनं महिम्ना
निर्मापित मतिमता रविकीर्तिनेदम् ॥३५॥

जिसका शासन-क्षेत्र तीन समुद्रों से परिवृत है, उस सत्याश्रय की परम कृपा पाये हुए बुद्धिमान रविकीर्ति ने, सभी महिमाओं के भवन-स्वरूप पत्थर के इस जिनेन्द्र-मन्दिर को बनवाया ॥३५॥

प्रशस्तेर्वसतेश्चास्या जिनस्य त्रिजगद्गुरोः ।
कर्ता कारयिता चाऽपि रविकीर्तिः कृती स्वयम् ॥३६॥
येनायोजि नवेऽश्मस्थिरमर्थविधौ विवेकिना जिनवेश्म ।
स विजयतां रविकीर्तिः कविताश्रितकालिदासभारविकीर्तिः ॥३७॥

इस प्रशस्ति को तथा तीनों संसारों के गुरु जिन के मन्दिर को [ क्रमशः ] बनानेवाला और बनवाने वाला स्वयं विद्वान् रविकीर्ति ही है ॥३६॥ जिस बुद्धिमान् ने नयी तरह से (उसी) बात को कहने के लिए, पत्थरों का दृढ़ जिन-मन्दिर बनवाया, उस रविकीर्ति की जय हो जिसने कविता में कालिदास और भारवि की कीर्ति पा ली है ( पादान्तयमक ) ॥३७॥